अभाव है। लेखक की विश्लेषणमयी ज्ञान-गरिमा ने शशि को आदर्श रूप में उपस्थित करने का प्रयास किया है, किन्तु वह रबड़ के गुब्बारे की भाँति जीवन की दीर्घ श्वास से फूल कर अपने आप फट्ट की आवाज के साथ फट जाता है। भूमिका में युग की निष्क्रियता का निदर्शन फटने के सक्रिय स्वर में विलीन हो जाता है।

मनोवैज्ञानिक विश्लेषण करते समय कलाकार के लिये आवश्यक है कि वह अपने पात्रों के विकास-क्रम में स्वयं अपनी मानसिकता का दुर्बल पहलू अज्ञात रूप से सामने न रख दे। क्या ही अच्छा होता कि नागर जी गांधी, जैनेन्द्र तथा अन्य व्यक्तियों एवं कृतियों के विश्लेषण को कभी आत्माभिमुख भी कर पाते। पर-हित-काज निर्मित जाल में स्वयं फँस जाना मनोवैज्ञानिकता की सबसे बड़ी विडम्बना है। तटस्थता की वैज्ञानिक महत्ता चरित्रों के आन्तरिक अध्ययन में बहुत आवश्यक है, अन्यथा 'काम्प्लेक्सों' की कठिन-कारा में कलाकार को स्वयं बन्दी बन जाना पड़ता है। मैं स्पष्ट शब्दों में कह देना चाहता हूँ कि राजनीतिक नेताओं की कार्यावलियाँ और प्रेमचन्द की कृतियाँ जीवन के उस निष्क्रिय छोर को भी नहीं छूना चाहतीं जो शशि के सम्पूर्ण जीवन का ओढ़न-डासन है। "हमारी दशा उस मगर जैसी हो गई है जिसे अब कोई भी नशा उत्तेजित नहीं कर सकता" वाली उक्ति जितना शशि पर लागू होती है किसी अन्य औपन्यासिक चरित्र पर नहीं। वास्तव में व्यंग का उलट जाना भयानक होता है। नागर जी ने लिखा है—"जहाँ प्रेमचन्द 'ऐक्शन' का चित्रण कर सके थे वहाँ इन पंक्तियों के लेखक ने 'इन-ऐक्शन' का चित्रण किया है।" लेखक की इस प्रतिभा का परिचय उपन्यास के नायक के इन शब्दों से "बेकार हूँ और बेकार ही मैं रहूँगा। जमकर काम करना क्या होता है, यह मेरी समझ में नहीं आता," पूर्णतया प्राप्त हो जाता है। जम न सकने

की अस्थिर सामाजिक व्यवस्था की प्रतिक्रिया और न जमने की स्थिर मनोवृत्ति का विरोधाभास अद्‌भुत और अनोखा है।

अन्त में यह कह देना अनुचित न होगा कि पूरी पुस्तक का शब्द-विन्यास, भाव-संचरण और कथानक का विकास सभी इतने उलझे हुये और शिथिल हैं कि पाठक का मन लेखक के मूलोद्देश्य तक पहुँचने के पहले ही थक सा जाता है, और किसी कदर यदि अन्त तक वह पहुँच भी जाय तो उसे वही क्षोभ होता है जो प्यासे को कुएँ के पास पहुँच कर उसके सूखेपन की व्यर्थता के बोध से सम्भव है। नागर जी गम्भीर परिहासात्मक रेखा-चित्रों और विक्षुब्ध मस्तिष्क की स्वगतोक्तियों के उद्‌घाटन में सफल हैं। शशि के निकम्मेपन के चित्रण में उनकी कर्मठता की प्रशंसा न करना कलाकार के प्रति अन्याय होगा, इसमें सन्देह नहीं।